सर्वप्राणिसाधारणत्वात् इत्यलं विस्तरेण (प्रदीप); स्वर्गप्राप्तानाम् (चरित्र०); स्वर्गवतां जनानाम् (संजी०); कर्मदेवानाम् (विद्युल्लता); स्वर्गभुजाम् (सुबोधा)।

1737 **स्वल्पीभूते (पू० 31.3.9.38)** स्वल्प+च्वि+भूत+ङि; विशेषण, सप्तमी, एकवचन; उज्जयिन्याः स्वर्गसाम्यं पौराणां देवसाधर्म्यं चाभिप्रेत्याह स्वल्पीभूत इति (प्रदीप); क्षीणे सति (चरित्र०); अत्यल्पावशिष्टे सति इत्यर्थः (संजी०); भोगेन क्षीणप्राये (विद्युल्लता); स्तोकावशिष्टे, उपभोगात् क्षयिणि सति (सुबोधा)।

वेदान्तदर्शन से अनुसार पुण्यात्माएँ अपने सुकर्मो का फल स्वर्ग में भोगकर पुनः मर्त्यलोक में जन्म लेती हैं। देखो गीता० 9-2.21—

ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोकमश्नन्ति दिव्यान् दिवि देवभोगान्।
ते तम् भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति।।

मुण्डकोपनिषत् 1.2.10 के—

नाकस्य पृष्ठे ते सुकृतेऽनुभूत्वेमं लोकं हीनतरं वा विशन्ति।। में भी यह भाव है। इस सम्बन्ध में देखिये 'ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं, क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके विशन्ति। और देखिये—विक्रम० II ननु वक्तव्यं स्थानान्तरगतः स्वर्ग इति।

1738 **स्वागतम् (पू० 4.4.15.57)** सु+आगतम्+अम्; संज्ञा, द्वितीया एकवचन; शोभनं आगतं आगमनम्। अनेन स्वागतशब्दो विवक्षितः (प्रदीप); स्वागतम् (चरित्र०); शोभनं आगतम् स्वागतम्। स्वागतवचनम्; कुशलागमनम् (संजी०); 'सखेः भवता सुखेनागतम्' इति वा, 'भवतः शोभनमागमनम्' इति वा स्वागतवचनम् (विद्युल्लता), कुशलप्रश्नम् (सुबोधा); सुखेनागतमागमनम् (सुबोधा); स्वगतं क्षेमं शोभनागमनं कुशलप्रश्नश्चेति वृद्धाः।

सपद्युपस्थिते मित्रे कुशलेनागतं त्वया।
इति यत् प्रश्नवचनं तत् स्वागतं समुदाहृतम्।। इति वलः (सुबोधा)

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग ग्यारह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—विक्रम० (6), मालवि० (2), कुमार० (1), शाकु० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

1739 **स्वागतीकृत्य (पू० 23.3.14.41)** स्वागत+च्वि+कृ+क्त्वा; अव्यय; अनेन कुशलप्रश्नो विवक्षितः (प्रदीपः); स्वागतं भो मेघ केकया इति सम्भाष्य (चरित्र०); स्वागतवचनीकृत्य (संजी०); स्वागतशब्दं कृत्वा (विद्युल्लता); निजवाणीः स्वागतीकृत्य सुखेनागतमिति प्रश्नवचनीकृत्य (सुबोधा); अन्यस्यापि चिरेण बन्धुदर्शनादानन्दाश्रुपातः स्यात् स्वागतमिति प्रश्नवाक्यं स्यादिति सजलनयनैरिति स्वागतीकृत्य केका इति चोक्तम्। मयूराः किल मेघदर्शनाज्जातहर्षा अश्रूणि मुञ्चन्ति मत्ता नन्दन्ति चेति स्वभावाख्यानम् (सुबोधा)।

न स्वागतम् अस्वागतम्। अस्वागतं स्वागतं सम्पद्यमानं कृत्वा इति स्वागतीकृत्य। भाव यह है कि मोर अपने कूजन के शब्दों को तुम्हारे स्वागत के पद बनायेंगें। इसी प्रकार के भाव के लिये देखो—रघु० 2.9; मृच्छ० 5.23; टें-टें की वाणी को स्वागत के शब्द बनाकर। देखिये—मृच्छ० V.23 'सह्येहीति शिखण्डिनां पटुतरं केकाभिराक्रन्दितः और देखिये—रघु० II.1 विसृष्टपार्श्वानुचरस्य तस्य पार्श्वद्रुमाः पाशभृता समस्य। उदीरयामासुरिवोन्मदानामालोकशब्दं वयसां विरावैः।।

1740 **स्वाङ्गभङ्गाय (पू० 57.1.3.21)** स्वाङ्ग+आम्+भङ्ग+ङे; तत्पुरुष; संज्ञा, चतुर्थी, एकवचन; स्वशरीरभङ्गाय (प्रदीप); निजगात्रविनाशाय (चरित्र०); भवतोऽतिदूरत्वात् स्वाङ्भङ्गातिरिक्तं फलं नास्ति लङ्घनस्य इत्यर्थः (संजी०); अशक्यप्रवृत्तौ प्रस्तरपतनेन विशीर्णशरीरतारूपं फलं प्राप्तुम्; न पुनः फलान्तरायेति भावः (विद्युल्लता); निजावयवभञ्जनमात्रफलाय (सुबोधा);

मल्लिनाथ लिखते हैं कि मेघ के ऊँचा होने से शरभ उस तक नहीं पहुँच सकते। अत: उछल-कूद में ही उसका शरीर टूट लेता है। वे अपना सिर आप ही फोड़ लेते हैं, परन्तु कवि का अभिप्राय: यह नहीं। कवि तो ओलों के द्वारा उनके शरीर को तुड़वाता है। स्वांगभंगाय का ही स्पष्टीकरण के वा न स्यु: परिभव पद आदि भाग में किया गया है । स्वांगभंग न शरभों का इष्ट है, न उद्दिष्ट और न उसका अपना किया हुआ। इसी में कवि के भाव का सौन्दर्य विशेष झलकता मालूम पड़ता है।

1741 **स्वादु (पू० 25.3.13.45)** स्वादु+अम्; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; स्वादयुक्तं मधुरम् (चरित्र०); मधुरम् (संजी०); मधुररसम्, पीयूषातिशायिनोऽधरामृतस्य विद्यमानत्वाद्रसनीयं च (विद्युल्लता); स्वादयुक्तं माधुर्ययुक्तम्। स्वादु युक्तमिति पाठे स्वादु मधुरं, युक्तं पाने योग्यम्, उभयत्र तुल्यम् (सुबोधा)।

1742 **स्वाधिकारात् (पू० 1.1.3.18)** स्व+ङस्+अधिकार+ङसि; संज्ञा+पंचमी+एकवचन; षष्ठी तत्पुरुष: स्वस्य अधिकारात् स्थानात् (प्रदीप); आत्मीयेऽधिकारो व्यापारस्तडागरक्षणलक्षणस्तस्मितन् (चरित्र०); स्वनियोगात् (संजीवनी); जुगुप्साविरामप्रमादार्थानामुपसंख्यानम् (वार्तिक 1.4.24) इत्यपादाने पंचमी (प्रदीप, संजीवनी); स्वेन आत्मना अङ्गीकृते अधिकारे कार्यधुरायां निधिपालनादौ। अत्रापि विशेषानभिधानं पूर्ववद्रसानुपयोगात्। अथवा स्वे स्वीये यक्षराजपदे (विद्युल्लता); स्वास्मिन्नात्मीये अधिकारे कनककमलरक्षारूपे (सुबोधा); स्वाधिकारप्रमत्त–अपने कर्तव्य से प्रमाद करने वाले। कुछ एक टीकाकारों के अनुसार यक्ष का यह काम था कि वह प्रतिदिन प्रात: कुबेर के लिए अभिनव पुष्पों को शिवजी की पूजा के निमित्त लाया करे। एक दिन आने वाले प्रात:काल अपनी कान्ता का संग छोड़ने की अनिच्छा से वह रात के समय में ही कमल की कलियों को ले आया। अगले दिन प्रात: जब कुबेर इन्हें शिवजी पर चढ़ा रहा था, तो एक भ्रमर ने, जो किसी कली में छिपा हुआ था, उसकी अँगुलियों में डंक मारा। इससे क्रुद्ध होकर उसने यक्ष को शाप दिया–तू अपनी कान्ता से–जिसके कारण तूने अपने कर्तव्य से प्रमाद किया है–एक साल भर पृथक् रहेगा।" कुछ टीकाकार कहते हैं कि यह यक्ष कुबेर के उद्यान का रक्षक था। एक दिन वह अपना स्थान छोड़कर कहीं चला गया। इतने में इन्द्र के हाथी ने उद्यान में घुसकर वहाँ की फूलों की क्यारियों को रौंद डाला।

1743 **स्वाम् (उ० 19.4.21.44)** स्व+टाप्+अम्, सर्वनाम, द्वितीया एकवचन; आत्मीयाम् (संजी०);

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में पाँच बार (2.61; 2.70; 6.73; 11.57; 11.67), शाकु० में दो बार (1.19; 571.5), कुमार० (3.36) तथा विक्रम० (80.23) में एक-एक बार हुआ है।

1744 **हंसद्वारम् (पू० 60.2.7.17)** हंस+आम्+द्वार+अम्; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; हंसानां मानसाख्यसरोगमनद्वारम्; (प्रदीप); हंसाना मानसाख्यसरोगमनद्वारम् (चरित्र०); हंसाना द्वारं हंसद्वारम्; मानसप्रस्थायिनो हंसा क्रौंचरन्ध्रेण संचरन्ते इति आगम: (संजी०); हंसानां मानससरोवरगमनवर्त्म हंसानां तत् परिचितं तत एवागन्तव्यम् एतदर्थमेव मया प्राक् हंसा भवत: सहाया उक्ता इति भाव: (सुबोधा); हिमालय से कैलास की ओर जाने वाला यह मार्ग किसी पहाड़ी दर्रे का नाम होना चाहिए। सम्भवत: त्रिपुलेख दर्रे का यह प्राचीन नाम था, जो इस समय भी कैलास आने-जाने का प्रधान मार्ग है। भारत से प्रतिवर्ष तिब्बत की ओर उड़कर जाने वाले हंसों का मार्ग होने के कारण इसे हंसद्वार कहा गया है। ठीक इसी प्रकार भारत से मध्य एशिया की ओर उड़ान भरने वाले हंस जाति के पक्षियों का दूसरा मार्ग प्राचीन भारतीय भूगोल में हंसमार्ग कहा गया (भीष्म पर्व 19.68), जो कश्मीर के दरद प्रान्त का उत्तरी भाग वर्तमान 'हुंजा' है। मानसरोवर जाने के लिए हंसों का द्वार। इसे परशुराम ने खोजा मालूम पड़ता है।

1745 **हंसश्रेणीरचितरशना (उ० 3.2.5.24)** हंस+आम्+श्रेणी+भिस्+रचित+जस्+रशना+जस्; तत्पुरुष, विशेषण, प्रथमा, बहुवचन; हंसश्रेणीभिरचितरशनाः; नित्यं हंसपरिवेष्टिता इत्यर्थः (संजी०)

हंसानां श्रेण्यः। ताभिः रचिताः रशनाः यासां ताः। रशना—तगड़ी। अतः घिरावट, व्याप्ति। देखिये—विक्रमो० IV.24 'तरङ्गभ्रूभंगा क्षुभितविहगश्रेणिरशनाः' पूर्वमेघ 2.8 'विहग—श्रेणीकाञ्चीगुणायाः' और ऋतु० III.24.

1746 **हंसाः (उ० 15.4.20.61)** चक्राऽङ्काः। हंस।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (16.33) तथा मालवि० (2.12) में एक-एक बार हुआ है।

1747 **हन्त (उ० 43.4.14.40)** अव्यय; हन्त विषादे (प्रदीप); हन्त इति खेदे (चरित्र०); विषादेन 'हन्त हर्षेऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयोः' इत्यमरः (संजी०); कष्टम् (पंचिका); खेदे (सुबोधा); खेद है। यह अव्यय हर्ष वाक्यारम्भ और अनुकम्पा में भी प्रयुक्त होता है। 'हन्त हर्षेऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयोः' इत्यमरः। देखिये—'हा, हन्त! हन्त!! नलिनीं गज उज्जहार।' हन्तेति कष्टम्, एकस्थसादृश्याभावे हि दोलायमानोऽहं सर्वत्र स्थितो न कुत्रचिदेकस्थधृतिं लभ इति भावः (अभिनवगुप्त)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग अठारह बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—शाकु० (7), विक्रम० (6), मालवि० (3), रघु० (1)।

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोश'।

1748 **हर** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **(पू० 7.2.10.16; 39.3.11.37)** हृ+लोट्; मध्यम पुरुष, एकवचन; तिङन्त; प्रापय (चरित्र०); दूरीकुरु (चरित्र 39); नय; सन्देशहरणेन आवयोः सन्तापं नुद इत्यर्थः (संजी० 7); निवर्त्तय, त्वमेव तत्स्थाने भव इत्यर्थः (संजी० 39); हरिष्यसि प्रापयिष्यसि (सुबोधा 7); हरेत्याशंसायां भविष्यति गी। हेतुसमोऽयमर्थान्तरन्यासः। यदाह—

"अन्यतो दृष्टसम्बन्धस्याभीष्टे विनियोगतः।
प्रसन्नप्रणयावेदि सतां हेतुसमं मतम्।।" इति।। (सुबोधा)

अपनेष्यसि (सुबोधा 33)

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग विक्रम० में एक बार (2.20) हुआ है।

1749 **हरति** (द्विवारं प्रयुक्तम्) **(पू० 14.1.3.3; 32.3.10.34)** हृ+लट्; प्रथमपुरुष, एकवचन; तिङन्त, नुदति (संजी०); अपनयति, शैत्यादिगुणयोगात्। प्रियोऽप्यूरुसंवाहनादिना रतावसाने खेदमपनयतीत्युत्प्रेक्षितम् (सुबोधा 32)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग पाँच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग विक्रम० में दो बार (3.6; 128.15) तथा रघु० में एक बार (5.69); हुआ है।

1750 **हरशशिरुचा (पू० 47.3.11.36)** हर+ङस्+शशि+ङस्+सच्+टा; तत्पुरुष; संज्ञाः तृतीया, एकवचन; हरस्य महादेवस्य शशिरुक् चूडाचन्द्रज्योत्स्ना (चरित्र०); हरशिरश्चन्द्रिकया (संजी०); शिवशिरःस्थितचन्द्रदीप्त्या (सुबोधा)।

1751 **हरितकपिशम् (पू० 21.1.3.5)** हरित+सु+कपिश+अम्, समाहारद्वन्द्व विशेषण, द्वितीया एकवचन; हरितः पलाशवर्णः कपिशः स्वर्णाभः (प्रदीपः); हरितं पालाशवर्ण कपिशं कृष्णपीतं च; पालाशो हरितो हरित इति; श्यावः स्यात् कपिशो धूम्रधूमलौ कृष्णलोहिते इति चामरः, श्यामवर्ण इति यावत्; वर्णो वर्णेन इति समासः

(संजी०); नवपर्णवर्ण श्याववर्ण च। 'पालाशो हरितो हरित्'। 'श्याव: स्यात् कपिश:' इत्यमर:'। अत्र हेतुरसमग्रसञ्जातकिञ्जल्कत्वम् (विद्युल्लता); पालाशापिङ्गलम् एतादृशनीपादिकम् त्वदागमनचिह्नम्, अतएव सूचयिष्यन्तीत्युक्तम् (सुबोधा)।

1752 **हर्त्तुम् (पू० 42.3.18.26)** हृ+ तुमुन्; अव्यय; दूरीकर्त्तुम् (चरित्र०); शमयितुम्, नलिन्याश्च भर्त्तु भानुदेशान्तरे नलिन्यन्तरगमनात् खण्डितात्वमित्याशय: (संजी०); करप्रमार्जनेन अपनेतुमृ (विद्युल्लता); अपनेतुम् (सुबोधा)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० (15.64) तथा विक्रम० (4.2) में एक-एक बार हुआ है।

1753 **हर्म्यस्थलानि (उ० 5.1.5.11)** हर्म्य+अम्+स्थल+शस्: तत्पुरुष, संज्ञा, द्वितीया, बहुवचन; सौधतलानि (पंचिका); सोधाहस्थानानि (सुबोधा); भवनों की छतें। देखो ऋ०सं० 1.3, वहाँ गरमी में हर्म्यतलों पर मधुपान बताया है। संगीत के साहचर्य तथा अलका में हर समय हर ऋतु की सत्ता के कारण इसका अर्थ भवनों के कमरे करना उचित होगा। यहाँ 'स्थल' के भी दो अर्थ किये जा सकते हैं—1. (महलों के) भूमि भाग फर्श अथवा 2. (महलों की) अटारियाँ (Terraces)। इनमें से दूसरा अर्थ ही उचित प्रतीत होता है, क्योंकि ऊँची-ऊँची अटारियों पर ही तारागण का प्रतिबिम्ब पड़ना स्वाभाविक है। धनियों के भवन को अमरकोश के अनुसार हर्म्य कहते थे। सतमंजिले मकानों की संज्ञा मानसार (25.29) के अनुसार 'हर्म्यकान्त', 'पुण्डरीक', 'श्रीकान्त' आदि थी। यहाँ 'हर्म्यस्थल' 'हर्म्यतल' के अर्थ में आया प्रतीत होता है। नीचे की फर्श से अभिप्राय नहीं होना चाहिए। ज्योतिश्छाया का ग्रहण सप्ततलभवन में सबसे ऊपरी फर्श ही कर सकेगी। सतमंजिले की ऊपरी खुली छत पर यक्ष उत्तम स्त्रियों की 'गोष्ठी' का सेवन किया करते थे। यह 'गोष्ठी' पान, सङ्गीतदि की थी। इसका रिवाज भी शुङ्गकाल में अत्यधिक हो चला था।

1754 **हर्म्येषु (पू० 35.3.7.39)** हर्म्य+सुप्; संज्ञा, सप्तमी, बहुवचन; धनिकभवनेषु (संजी०) गिरिशिखरवदभ्रलिहत्वाद् विश्रमौचित्यम् बहुवचनेन विविधवृत्तान्तकान्ततया तत्र तत्र रसानुरोधेनविहर्त्तव्यमिति च व्यज्यते (विद्युल्लता); रमणीयगृहेषु (सुबोधा);

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में (16.18) तथा ऋतु० (1.9) में एक-एक बार हुआ है।

1755 **हलभृत: (पू० 62.4.13.69)** हलभृत+ङस; संज्ञा, षष्ठी, एकवचन; नीलाम्बरस्य। अस्यापि सद्य: कृत्य द्विरदरदनच्छेदगौरस्य इत्यादि योज्यम् (प्रदीप); हलं सीरं विभर्त्तीति हलभृतो बलभद्रस्येव (चरित्र०); बलभद्रस्य (संजी०); बलभ्रदस्य (सुबोधा) हलधारी। बलराम का शरीर गोरा था। वे नीले वस्त्र पहनते थे। अत: यह उपमा दी गई है। इससे बलराम के विशालकाय होने की भी ध्वनि निकलती है। इस प्रकार के बलराम के वर्णन के लिए देखो किरातार्जुनीय 4.38 तथा गीतगोविन्द 1.8—वहसि वपुषि विशदे वसनं जलदाभम्।

1756 **हस्तन्यस्तम् (उ० 23.3.8.45)** हस्त+ङि+न्यस्त+सु; तत्पुरुष, विशेषण; प्रथमा, एकवचन; हस्ते वामकरे न्यस्तं स्थापितं (चरित्र०); हस्ते न्यन्तं हस्तन्यस्तम्, एतेन चिन्ता व्यज्यते (संजी०); करविद्धितम् (पंचिका); पाणौ, न्यस्तम् समर्पितम् (सुबोधा); शोक आदि की अवस्था में चिन्ताग्रस्त स्त्रियाँ हाथ पर सिर रखकर विचारमग्न हुआ करती है। देखो—'अनसूये, पश्य, तावत् वामहस्तोपहितवदनाऽऽलिखितेव प्रियसखी भर्तृगतया चिन्तया।' शाकु० 4; 'हस्ते न्यस्तम् हस्तन्यस्तम्।' कवि ने बायाँ या दाँहिने का वाचक शब्द इसलिए नहीं डाला कि विरहिणी सुविधानुसार कभी इस हाथ की हथेली पर मुख को रख देती है, कभी उस पर। शाकुन्तल में उत्प्रेक्षा का तत्त्व न होने से सत्य का व्यंजन यों किया गया है—"वामहस्तोपहितवदना।" मल्लिनाथ का कथन समीचीन है कि यह विरहव्यथाजन्य चिन्ता का व्यञ्जक है—"एतेन चिन्ता व्यज्यते।"

यहाँ पर कवि ने 'चिन्ता' व्यभिचारि-भाव के अनुभाव को प्रस्तुत करके उसकी सुमधुर व्यञ्जना करायी है। तुलनार्थ एक दूसरी सुमधुर चिन्ताव्यञ्जक अनुभावों से परिपूर्ण रचना को लें–

"अधिकरतलतल्पं कल्पितस्वापकेलीपरिमिलननिमीलत्पाण्डिमा गण्डपाली।
सुतनु कथय कस्य व्यञ्जयत्यञ्जसैव स्मरनपतिलीला यौवराज्याभिषेकम्।।

1757 **हस्तप्राप्यस्तबकनमित: (उ० 14.4.16.42)** हस्त+टा+प्राप्य+जस्+स्तवक+भिस्+नमित+सु; तत्पुरुष; विशेषण; प्रथमा; एकवचन; हस्तेन प्राप्तुं शक्याश्च ते स्तवका: गुच्छा: तैर्नमित: (चरित्र०); हस्तेन प्राप्यै: हस्तावचयै: स्तवकै: गुच्छै: नमित:, 'स्याद्गुच्छकस्तु स्तबक:' इत्यमर: (संजी०); बालत्वात् च करग्राह्यै: गुच्छै: नम्रीभूत: (पंचिका); हस्तप्राप्येन स्तवकेन गुच्छेन नमितो नम्रतां प्रापित:; चिह्नध्वनिता रम्यत्वेन प्रोत्साहनमिदम् (सुबोधा); प्राप्य–प्र+√आप्+ण्यत्–पहुँच में। नमित–√नम्+णिच्+क्त–झुकाया हुआ। झुकाने का प्रयोजक कर्ता 'स्तवक' है। छोटा पेड़ होने पर भी उस पर इतने फूल हैं कि वह झुका पड़ता है। इसी से यह समझा जा सकता है कि वृक्ष यक्षपत्नी ने सप्रेम पाला है तथा इसी गुण के कारण उसे अन्य वृक्षों से पृथक् किया जा सकता है।

1758 **हस्तसंवाहनानाम् (उ० 35.3.14.38)** हस्त+टा+संवाहन+आम् तत्पुरुष; संज्ञा, षष्ठी, बहुवचन; हस्ताभ्यां सुखमर्दनानाम्। संवाहनं मर्दनं स्यादित्यमर: (प्रदीप); करमर्दनानाम् (चरित्र०); हस्तेन मर्दनानाम् 'संवाहनं मर्दनं स्यादिति अमर: (संजी०); खेदापनयनाय करमर्दनानां, हस्तसंवाहनाद्यैरिति पाठे करमर्दनादिभि: समुचित: समवेत: सङ्गत: हस्तसंवाहनादिभिरिति पाठे च समुचित: समवेत: हस्तसंवाहनं कुर्यात् श्रमापनुतये तत इति कामशास्त्रम् (सुबोधा); हस्तेन संवाहनानाम्। हाथों से दवाना। रतिक्रीडा के पश्चात् स्त्री के चरण दबाने से उसकी थकान तो दूर होती ही है, साथ ही पुन: राग जागृत हो जाता है और वह रतिक्रीडा के लिए तैयार हो जाती है। स्त्रियों के पैर दवाने का वर्णन साहित्य में अन्यत्र भी हुआ है। देखो शाकु 3.19 देखिये अभि०शा० III 18–'अङ्केनिधाय करभोरु यथासुखं ते संवाहयामि चरणावुत पद्मताम्रौ।'' हस्तेन संवाहनम्, हस्तसंवाहनम्। तेषाम्।' संवाहन का अर्थ दवाना है–"संवाहनं मर्दनं स्यात्"–(अमरकोश)। 'कामसूत्र का कथन भरतसेन ने उद्धृत करके हस्तसंवाहन का उपयोग बता रखा है। थकावट को दूर कर देने के लिए इसका विधान किया गया है। पूर्णसरस्वती का कथन है–"प्रतिसम्भोगावसानं तदाश्वासनपरतया स्वेन नियतकृत्यत्वेन अनुष्ठीयमानत्वात् समुचितत्वोक्ति:। हस्तसंवाहनानां कोमलतया करतलेनैव मुष्टिगृहीतेन श्रमशमनाय सुखसम्मर्दनानाम्"। विशेष उद्देश्य तो पौन:पुन्यसिद्धि है।

1759 **हस्ते (उ० 2.1.11.)** हाथ में सनाल कमल लिए हुए स्त्रियों का अङ्कन कुषाण और गुप्तकला में मिलता है, जिससे विदित होता है कि यह उस युग की प्रिय प्रथा थी।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग छह वार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में दो वार (5.57; 16.87), विक्रम० में दो बार (56.4; 170.4) तथा मालवि० में एक वार (220.1) हुआ है।

1760 **हारयिष्यन् (पू० 4.2.6.27)** ह+णिच्+स्य+शतृ+सु; प्रथमा एकवचन; प्रापयितुम् (चरित्र०) प्रापयिष्यन्, 'लृट् शेषे च' इति चकारात् क्रियोपपदात् लृट् प्रत्यय:। हक्रोशन्यतस्यामिति कर्मसंज्ञायां विकल्पात्पक्षे कर्तरि तृतीया (संजी०); नाययिष्यन्, तत्सकाशं प्रतीत्यर्थात् (विद्युल्लता); नाययिष्यन् प्रस्थापयिष्यन् (सुबोधा); हारयिष्यन्निति तुमर्थे स्यतृ, हारयितुमित्यर्थ:। तुमर्थाभावेऽपि न क्षति: (सुबोधा)।

√ह+णिच्+स्य (भविष्यत्)+शतृ+पु० प्रथमा एकव०। भिजवाने वाला। अत: भिजवाने का इच्छुक।

1761 **हारान् (पू० 34.1.1.1)** हार+शस्; संज्ञा, द्वितीया, बहुवचन; मुक्तावली। (संजी०)

1762 हारैः (उ० 11.3.12.46)

स्वनामाख्यातैर्युक्ताकलापालङ्कारैः। छिन्नसूत्रैरिति विशेषणमित्याहुः (सुबोधा०)

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग ऋतु० में दो बार (3.20; 4.2) हुआ है।

1763 हालाम् (पू० 52.1.2.2) हाला+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; सुराम्; 'सुरा हलिप्रिया हाला' इत्यमर; अभिप्रयुक्तं देशभाषापदं इत्यत्र सूत्रे 'हाला' इति देशभाषापदम्; अतीतकविप्रयोगात् साधु, इति उदाजहार वामनः (संजी०); मदिराम् (विद्युल्लता); मदिरां हालाया रेवत्याश्च त्याग (सुबोधा); बलराम को एक गहरे शराबी के रूप में चित्रित किया गया है। आरम्भ में हाला पद प्राकृत का था। अब संस्कृत में भी आता है।

1764 हि (अष्टवारं प्रयुक्तम्) (पू०5.4.17.52; 9.3.13.48; 20.4.20.45; 29.4.14.48; 46.4.17.61; 56.4.15.73; उ० 24.4.23.49; 53.4.21.139) अव्यय; तथाहि (संजी०); यस्मात् (सुबोधा); यतः (चरित्र 20); यतः (चरित्र 29); कारणात्; यतः (चरित्र 46); यतः (चरित्र 56); साक्षाद् (संजी० 46); अतोहिमाचलस्य दावानलः त्वया शमयितव्य इति भावः (संजी० 56); यस्मात्कारणात् (संजी० 24); यस्मात् (संजी० 53); यस्मात् (पंचिका 53); हि शब्दप्रसिद्धौ वा (विद्युल्लता 5); यस्मात् (सुबोधा 5); हि इत्यर्थान्तरन्यासद्योतने (सुबोधा 5); यस्मात् (सुबोधा 9); हि शब्दप्रसिद्धौ (विद्युल्लता 20); हिशब्द; प्रसिद्धौ; रसवित्सु प्रसिद्धोऽयमर्थः इत्यर्थः रसपरिवाहत्वाद् विलासानाम्; तथा रघुवंशे —'तां प्रत्यभिव्यक्तमनोरथानां महीपतीनां प्रणयाग्रदूत्यः। प्रवालशोभा इव पादपानां शृंगारचेष्टा विविधा बभूवुः।।' इति। शाकुन्तले च–' दर्भाङ्कुरेण चरणः क्षत इत्यकाण्डे तन्वी स्थिता कतिचिदेव पदानि गत्वा। आसीद् विवृत्तवदना च विमोचयन्ती शाखासु वल्कलमसक्तमपि द्रुमाणाम्।।' इति (विद्युल्लता 29); हि शब्दः प्रसिद्धौ (विद्युल्लता 46); हि शब्दः प्रसिद्धौ (विद्युल्लता 56); यस्मात् (सुधा 46); यस्मात् (सुबोधा० 51); यस्मात् (सुबोधा० 53)।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग दो सौ एक बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त शेष ग्रन्थों में इसका प्रयोग इस प्रकार है—रघु० (73), शाकु० (65), विक्रम० (24), मालवि० (23), कुमार० (6), ऋतु० (2)।

विस्तृत जानकारी के लिए द्रष्टव्य सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

1765 हित्वा (त्रिवारं प्रयुक्तम्) (पू० 52.1.1.1; 63.1.1.1; उ० 31.1.7.12) हा+क्त्वाः अव्यय; यद्यपि प्रकृत्या पुण्यं कुरुक्षेत्रं तथापि यस्मिन्प्रदेशे युद्धमासीत् तं नरशिरः कपालादि दूषितं प्राप्य कथमशुद्धो भविष्यामीत्याशङ्क्य आह हित्वा इति (प्रदीप); भुजगवलयोत्सारणं देव्यास्त्रासाभावाय (प्रदीप 63); त्यक्त्वा (चरित्र 63); त्यक्त्वा; दुस्त्यजामपि इति भावः (संजी० 61); गौर्याभीरुत्वावात् त्यक्त्वा (संजी० 63); त्यक्त्वा (संजी० 31); अपास्य (पंचिका 31); त्यक्त्वा (विद्युल्लता); 52, त्यक्त्वा (सुबोधा 52); त्यक्त्वा। भुजगस्य भयङ्करत्वात् तद्वलवता हस्तेन विलासिनीहस्तग्रहणमनुचितमिति भुजगवलयं हित्वेत्युक्तम् (सुबोधा 63); त्यक्त्वा दूरीकृत्य (सुबोधा 31); √हा (छोड़ना)+क्त्वा (सुधीर०) छोड़कर, हटाकर, निकाल कर। विरह से पहले केश-संस्कार के लिए उसमें माला गूँथी जाती थी। चलते समय वर्ष भर तक केशसंस्कार न करने का विधान करते हुए (तुलना करो—न प्रोषिते तु संस्कुर्यान्न च वेणीं प्रमोचयेत्—हारीतस्मृति) यक्ष ने प्रतीक रूप से फूलों की माला केशों से खोल दी थी और उन्हें अकेला ही बाँध दिया था। (31)

एक बार भ्रमण करते हुए बलराम ने नैमिषारण्य में ऋषियों के साथ यज्ञ करते हुए सूत का, जिसने उनका सत्कार नहीं किया था, कुशा के अग्रभाग से वध कर दिया था। अतः उन्हें ब्रह्महत्या का पाप लगा। इसके प्रायश्चित रूप ऋषियों ने उन्हें तीर्थों की यात्रा करते हुए भारतवर्ष की प्रदक्षिणा करने को कहा।

सम्भवत: बलराम ने प्रायश्चितस्वरूप मदिरा-सेवन छोड़ दिया और तीर्थों की यात्रा करते हुए किए गये पाप से निर्मुक्त होने के लिए उन्होनें सरस्वती नदी में स्नान किया, क्योंकि कहा जाता है कि सरस्वती का जल पवित्र है।

विरहिणी होने के कारण यक्षपत्नी के लिए बालों में पुष्पों या पुष्पमालाओं का पिरोना निषिद्ध है। देखिये—'न प्रोषिते तु संस्कुर्यान्न च वेणी प्रमोचयेत्'। विचार-साम्य के लिए देखिये शिशु० XIV. 'तत्र नित्यविहितोपहूतिषु प्रोषितेषु पतिषु द्युयोषितङ्म्। गुम्फिता: शिरसि वेणयोऽभवन् न प्रफुल्लसुरपादपस्रज:।।' (31); 'हित्वा' पद √ओहाक् त्यागे धातु से क्त्वा-प्रत्यय लगाकर निष्पन्न होगा। इस पद का वैचित्र्य पूर्णसरस्वती ने बहुत ही अच्छे ढंग से स्पष्ट किया है—"हित्वा न पुन: अपनीय तद्गतेन कौतुकेन सह तृणवद् दूरतस्त्यक्त्वेत्यर्थ:।" (31)

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग सात बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में तीन बार (14.87; 15.59; 16.22) तथा शाकु० में एक बार (204.1) हुआ है।

1766 **हिमांशो:** **(उ० 28.2.8.41)** हिंमाशु+ङस्, संज्ञा, षष्ठी, एकवचन; चन्द्रमस: (पंचिका); चन्द्रस्य, कृष्ण चतुर्दश्यां हि प्राची भूते चन्द्रकला दृश्यते (सुबोधा); ठण्डी किरणों वाला चन्द्रमा। यहाँ पर ध्वनि है—जिस प्रकार चन्द्रमा शीतल है और सबको ठण्डक पहुँचाता हैं, रस प्रदान करता है, ताप हरण करता है, उसी प्रकार यक्षपत्नी भी सहानुभूति का कारण है, वैसे ही यक्षपत्नी भी सहानुभूति के योग्य है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग पाँच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में तीन बार (5.16; 6.47; 14.80) तथा शाकु० में एक बार (1.20) हुआ है।

1767 **हुतवहमुखे** **(पू० 46.4.14.55)** हुतवह+ङस्+मुख+ङि; तत्पुरुष, संज्ञा, सप्तमी, एकवचन हुतवहमुखे संभृतं तद्धि तेज इति स्कन्दस्य अग्निमुखोत्पत्तिरित्युक्तम् (प्रदीप); अग्निमुखे (चरित्र०); वहतीति वह:, पचाद्यच्, हुतस्य वहो हुतवहोवह्नि: तस्य मुखे (संजी०); मुखग्रहणं तु शुद्धत्वसूचनार्थम्;

तदुक्तं शम्भुरहस्ये—'गवां पश्चात् द्विजस्यांघ्रि: योगिनां हृत्कवेर्वच:। परं शुचितमं विद्यान्मुखं स्त्रीवह्निवाजिनाम्।। इति (संजी०); देव्यादिभिर्धारणाक्षमतया विमुक्तत्वादग्निनैव धारणात्तत एव च रूपसामग्र्यसम्पत्ते: (विद्युल्लता); हुतवहास्याग्नेर्मुखे (सुबोधा); वहतीति वह:। हुतस्य वह: इति हुतवह:, अग्नि। आग में जो आहुति डाली जाती है, वह उसे ही परमाणु रूप में परिणत कर सूक्ष्मतम बनाकर ब्रह्माण्ड में फैलने योग्य बना देती है। अत: उसे देवताओं का मुख कहा गया है। अग्नि से कुमार के जन्म की कथा कुमारसम्भव के 9वें और 10वें सर्ग में दी हुई है। तारकासुर के नाश के लिए देवताओं ने प्रयत्न करके शिव और पार्वती का विवाह, सङ्गम करा दिया। परन्तु बालक होने में देर हो गई। अत: देवताओं ने कबूतर के रूप में अग्नि को शिव के पास भेजा। अग्नि ने शिव के वीर्य को अपने मुख में धारण कर लिया। परन्तु उसे सहन न कर सका। उसने उस वीर्य को गङ्गा में और गङ्गा ने सरकण्डों में फेंक दिया। वहाँ स्कन्द का जन्म हुआ। जब कुमार का जन्म हुआ, तब छह कृत्तिकाओं ने आकर उसे पाला। अत: इसे कार्तिकेय और षाण्मातुर कहा जाता है। शरकण्डों से जन्म के कारण इसे 'शरवणभव' (देखो पद्य० 49) भी कहते हैं। एक अन्य कथा के अनुसार गङ्गा द्वारा शरों में फेंके गये शिव के वीर्य को छह कृत्तिकाओं ने खा लिया। उनसे छह लड़के उत्पन्न हुए। इन सबको इकट्ठा करके छह मुखों और बारह हाथों वाला एक बालक बना दिया गया। महाभारत (वन पर्व अ० 225) के अनुसार स्वाहा की इच्छा अग्नि से रतिसुख भोगने की हुई। उसने सप्तर्षियों में से एक की पत्नी का रूप धारण किया और अग्नि से रमण किया। अग्नि के स्कन्न वीर्य को उसने हाथ पर ले लिया और सरकण्डों (=शरस्तम्ब) से व्याप्त श्वेत पर्वत पर काञ्चन कुण्ड में रख दिया।

इस प्रकार छह प्रतिपदाओं को छह ऋषि-पत्नियों के रूप में किया। अरुन्धती का रूप धारण करने में वह असमर्थ रही। काञ्चनकुण्ड में स्थापित अग्नि के शुक्र से स्कन्द का जन्म हुआ। वह सातवें दिन पूर्ण विकसित अंशों वाला हो गया। इसे ही इन्द्र की सेनाओं का सेनापित बनाया गया। इस प्रकार इस बालक ने सात दिन की आयु में ही तारकासुर का वध कर दिया था।

श्री साधुराम ने सरकण्डों से स्कन्द के जन्म की तुलना ग्रीक और रोमन पौराणिक कथा—लैडन नदी के किनारे पान (Pan) देवता की सीरिंक्स (Syrinx—बांसुरी) के जन्म से की है। परन्तु इन दोनों कथाओं में तुलना का कोई मुख्य आधार नहीं है। वहाँ तो भावना, कथा आदि सभी में महान् अन्तर और वैषम्य है।

इससे पवित्रता का भाव प्रकट होता है। शम्भुरहस्य में 'गौ का पिछला आधा भाग, ब्राह्मण के पैर, योगियों का मन, कवियों के शब्द, स्त्रियों ,घोड़ों तथा अग्नि का मुख सर्वथा पवित्र समझे गये हैं।' कार्तिकेय के कई नामों में से एक नाम 'अग्निभूः' (अग्नि से उत्पन्न हुआ) है। इसी प्रकार पूर्वमेघ श्लोक 46 में 'पावकेः' यह पद कार्तिकेय के लिए आया है। कार्तिकेय के अन्य नाम 'शरजन्मा, शरवणभवः (कानों के जंगल में पैदा हुआ) इत्यादि हैं। देखिये रघु० III.23 'उमावृषाङ्कौ शरजन्मना यथाः, पूर्वमेघ श्लोक 47 'आराध्यैनं शरवणभवं देवमुल्लङ्घिताध्वा'।........ इसे कृत्तिकाओं से उत्पन्न होने के कारण 'कार्त्तिकेय', इन्द्र की सेना का सेनापति बनने से 'सेनानी' और अग्नि से जन्म होने के कारण 'अग्निभूः' या 'पावकिः' भी करते हैं। शिवजी के इस पुत्र को मोर पर सवारी करने वाला बताया गया है; देखिये—पू०मे० श्लोक 46 धौतापाङ्गहरशशिरुचा पावकेस्तं मयूरं पश्चादद्रिग्रहणगुरुभिर्गर्जितैर्नर्तयेथाः। इस सम्बन्ध में रघु० II.75 श्लोक देखें—'सुरसरिदिव तेजो वह्निनिष्ठ्यूतमैशम्'।

1768 **हृतम् (पू० 31.4.16.51)** हृ+क्त+सु; विशेषण, प्रथमा एकवचन; आनीतम् (चरत्रि;) आनीतम् (संजी०); कृतमिति पाठः, उपस्थापितम् (विद्युल्लता), आनीतम् (सुबोधा); कवि का यह भाव है कि उज्जयिनी इतनी विशाल, समृद्ध, पुण्य और सुखमय थी कि उसे स्वर्ग का एक भाग मानना ही उचित है। स्वल्पीभूते से 'एकम्' तक के भाग का सार यह है कि कुछ आत्मायें अपने पुण्यों के कारण स्वर्ग में गई। वहाँ अभी उनके कर्मों के फलों का भोग समाप्त नहीं हुआ था। वे मर्त्यलोक में आ गई। उनके पुण्यों का फल तो उन्हें मिलना ही था। अतः पृथिवी पर भी स्वर्ग के एक भाग की रचना करनी पड़ी। वह भाग ही यह उज्जयिनी है।

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग पाँच बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग रघु० में चार बार (7.35; 8.67; 14.20; 17.33) हुआ है।

1769 **हृत्वा (पू० 44.2.6.19)** हृ+क्त्वा, अव्यय; आदाय, आक्षिप्य च (विद्युल्लता), गृहीत्वा अर्थात् पीत्वा अथच आकृष्य (सुबोधा)।

हटाकर, खींचकर। नीत्वा—(पा०भे०)—लेकर अर्थात् अपने वश में करके, छीनकर। अन्त में भाव दोनों का एक ही हो जाता है। परन्तु हृत्वा में कामिजनोचित धृष्टता, उग्रता और बलात्कार का भाव तुरन्त झलक जाता है, नीत्वा में ही। 'हृत्वा नीलं वसनं' और 'लम्बमानस्य' में मेघ प्रेयसी के प्रति अपने अनुराग का प्रदर्शन करता है तथा 'विवृतजघनां' में उसके नग्न सौंदर्य की झाँकी लेता है। इस पद्य में कवि ने काम मनोविज्ञान के दो प्रमुख अङ्गों का चित्रण किया है। विरही यक्ष के लिए ऐसा वर्णन करना अस्वाभाविक नहीं। जो इस चित्रण को हीन कहकर इसे कालिदास का नहीं मानते, वे अन्यत्र कालिदास के इसी प्रकार के सम्भोग-शृङ्गार के चित्रण की उपेक्षा कर देते हैं।

1770 **हृदयनिहितारम्भम् (उ० 26.3.7.41)** हृदय+ङि+निहित+सु+आरम्भ+अम्; बहुब्रीहि; संज्ञा; द्वितीया,

एकवचन; हृदये निहितः आरम्भो यस्य तम् (चरित्र०); हृदये निहितो मनसि संकल्पित आरम्भ उपक्रमो यस्य तम् अथवा हृदये निहिता आरम्भाश्चुम्बनादयो व्यापाराः यस्मिंस्तम् (संजी०); मनोरथरचितम् मत्संगमम् (पंचिका); आरोपित आरभः प्रक्रमो यस्य (सुबोधा)।

हृदये निहिताः आरम्भाः यस्मिन् तत्। जिसके आरम्भ=कर्म मन में कल्पित किये गये थे। संभोग में कर्म, चुम्बन, आलिंगन, अंगमर्दन आदि हैं। मन में यह विचारती हुई कि मेरा पति यह-यह कर्म कर रहा है। मल्लिनाथ ने आरम्भ का अर्थ 'उपक्रम' प्रारम्भ भी किया है। यह उचित नहीं; क्योंकि इससे यह ध्वनि निकलती है कि आरम्भ मानसिक था, शेष कर्म कायिक जो सर्वथा श्रसम्भव और कल्पनातीत था। यक्षपत्नी अपने मन में पति के कल्पित सहवास-सुख से प्रारम्भ का स्वाद लेकर मन बहलाया करती थी, अथवा मल्लि० के अनुसार यहाँ आरम्भ का अर्थ कार्य भी लिया जा सकता है, जिसका अभिप्राय यह है कि वह अपने पति के साथ चुम्बन, आलिङ्गन आदि कार्य वाले रतिसुख का स्वाद ले रही थी। इसमें कवि ने दश काम-दशाओं में से तीसरी काम दशा—संकल्पावस्था—का उल्लेख किया है। संकल्प के लिए देखिये—"संकल्पो नाथ विषयो मनोरथ उदाहृतः "अर्थात् मन में पतिविषयक कल्पना को संकल्प कहते हैं। काम की दश दशायें ये हैं—'दृङ्मनःसङ्गसङ्कल्पा जागरः कृशताऽरतिः ह्रीत्यागोन्माद मूर्च्छान्ता इत्यनङ्गदशा दश।।'

1771 **हृदयनिहितैः** (द्विवारं प्रयुक्तम्) (उ० 19.1.3.7; 38.2.9.25) हृदय+ङि+निहित+भिस्; तत्पुरुष; विशेषण; तृतीया, बहुवचन; हृदयस्थापितैः (चरत्रि); मनसिनिहितैः (चरित्र 38); अविस्मृतैरित्यर्थः (संजी० 10); मनसि स्थापितैः (संजी० 38); चित्तस्थापितैः (पंचिका 19); चेतसि गृहीत्त्वा (पंचिका 30); हृदये मनसि निहितैः संस्थापितैः। हृदयनिहितैरित्यनेन यद्यल्लक्षणमुक्तं तत् स्मर्तव्यं, न विस्मर्तव्यमिति सूचितम्। हृदयनिहितैर्लक्षणैर्लक्षयेथा इति यथा अन्यो वैयाकरणादिर्हृदिस्थैर्लक्षणैः सूत्रैर्लक्ष्यं लक्ष्यतीत्युक्तिश्लेषः (सुबोधा); मनसि—हृदये, निहितात् अर्पितात्, मनसि निहितादित्यनेन तेन यद्युदुक्तं तन्मनसि यत्नेन धृतं तत् प्रियत्वात् न विस्मृतमिति सूचितम् (सुबोधा); निहित—नि+√धा+क्त 'हृदयनिहिताद्'—इति स्वहृदयनिहितं सावधानत्वं द्योत्यते। ननु चान्यः कश्चिदेवंविधव्यवहार विदग्धबुद्धिः कथन्न नियुक्त इत्याह—ममैवात्र किमपि कौशलं विजृम्भते (वक्रोक्तिजीवित); मनसि निहितात्—पा०भे० "न तु लेखार्पितात्। अनेन मम निसृष्टार्थताम् आप्तताञ्चावगम्य मन्मुखे तेन दत्तो मया चावधानेन हृदयनिक्षिप्त इति द्योत्यते"। (विद्यु०)

1772 **हृदयम्** (पू० 9.4.17.56) हृदय+अम्; संज्ञा, द्वितीया, एकवचन; जीवितम्; हृदयं जीविते चित्ते वक्षस्याकूतहृद्ययोरिति शब्दार्णवे (संजी०); मनसोऽधिष्ठानभूतं हृत् पुण्डरीकम् (विद्युल्लता);

कालिदास की कृतियों में प्रस्तुत पद का प्रयोग उनतीस बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त इसका प्रयोग शेष ग्रन्थों में इस प्रकार है—शाकु० (7), विक्रम० (7), रघु० (6), मालवि० (4), ऋतु० (4);

विस्तृत विवरण के लिए द्रष्टव्य प्रस्तुत सम्पादक की कृति 'कालिदास पदकोशः'।

1773 **हेमाम्भोजप्रसवि** (पू० 65.1.1.9) हेमाम्भोज+आम्+प्रसवि+अम्; तत्पुरुष; विशेषण, द्वितीया, एकवचन; प्रसवो जननं पुष्पं वा तदस्यास्ति प्रसवि। प्रसवो जननानुज्ञापुत्रेषुफलपुष्पयोः इति यादवः (प्रदीप); हेम्नो जातानामम्भोजानां प्रसवो जननम् (चरित्र०); प्रसवो जननानुज्ञा पत्रेषु फलपुष्पयो' इति यादवः (चरित्र); हेमाम्भोजानां प्रसवि जनकम्; 'जिदृक्षि' इत्यादिना इनिप्रत्ययः (संजी०); स्वर्णपद्मजनकं। हेमाम्भोजं प्रसेतुं शीलं यस्य तत्तथा, शीलार्थे इन्; किंवा हेमाम्भोजप्रसववत् अस्त्यर्थे इन। हेमाम्बुजदर्शनेनालकाप्रवेशाय मङ्गलं ध्वनितम् उक्तञ्च—"प्रवेशे निर्गमे चैव मङ्गलामङ्गले समे 'इति (सुबोधा); हेमाम्भोजानां प्रसवि। प्रसूते इति प्रसवि प्र+√सू (उत्पन्न करना)+णिनि। मानसरोवर में सुनहरी कमल पाये जाते हैं। ऐसा कवियों में प्रसिद्ध है। श्री स्वेन हेदिन अपने ग्रन्थ 'ए नाइट ऑन मानसरोवर' में इस विषय में लिखते हैं कि सुवर्ण कमलों के दृश्य कभी-कभी जीवन में एकाध बार प्रातःकाल की बेला में दिखाई पड़ते है। "Phenomena like these

are fleeting guests on earth, they come and go in the early morning hours. They are only seen once in a lifetime. They are like a greeting from a better world; a flesh from the island of phoenix."

महाभारत वनपर्व अ० 153 में कुबेर-सरोवर के वर्णन में सुवर्ण कमलों की सत्ता बताई गई है–

जातरूपमयैः पद्मैश्छन्नां परमगन्धिभिः।
वैदूर्यवरनालैश्च बहुचित्रैर्मनोरमैः।। 6.7।।

उ०मे० 16 में वर्णित वापी में भी इसी प्रकार के कमल हैं। वहाँ इस वापी को मानस के समीप ही बताया गया है। कुबेर का उद्यान भी वहीं है। अतः मानसरोवर ही कुबेर का सरोवर प्रतीत होता है। कुबेर सरोवर की रक्षा 'राक्षस' करते हैं। देखो० महा० वन० अ० 153.1। ये राक्षस देवयोनि ही हैं। अ०को० 1.1.11; तथा वै०ऐ० पृ० 189 सं 585। तुलना करो अन्ये अ०वे० 14.2.7—प्रजावतीं पत्ये रक्षन्तु रक्षसः।। महा० वनपर्व में कुबेर-सरोवर गन्धमादन पर्वत पर है। अतः गन्धमादन कैलास का ही एक स्थल प्रतीत होता है। देखो पू०मे० 64 में क्रीडाशैल पर टिप्पणी।

1774 **हैमम् (पू० 33.2.6.10)** हैम+सु; विशेषण, प्रथमा, एकवचन; सौवर्णम् (चरित्र०); सौवर्णम् (संजी०); सुनहरी। इसमें ताल वृक्षों के सुनहरी फूलों की ओर संकेत प्रतीत होता है।

प्रस्तुत पद का प्रयोग कालिदास की कृतियों में तीन बार हुआ है। मेघदूत के अतिरिक्त रघु० में इसका प्रयोग दो बार (6.15; 16.7) हुआ है।

1775 **हैमैः (उ० 15.2.5.19)** हेम+अण्+भिस्; विशेषण; तृतीया; बहुवचन; हेम्न इमानि हैमानि तैः (चरित्र०); सौवर्ण्यैः (संजी०); सौवर्ण्यैः (पंचिका); हेमशब्दो रजतादि (पंचिका); सौवर्णैः (सुबोधा); सोने के। सुवर्ण कमलों का वर्णन साहित्य में बहुत आया है। इसी ग्रन्थ में पद्य 64 में 'हेमाम्भोज' तथा 78 में कनककमल ध्यान देने योग्य हैं। इसी प्रकार के कमल कुबेर-सरोवर में थे।

जातरूपमयैः पद्मैश्छन्नां परमगन्धिभिः।
वैदूर्यवरनालैश्च बहुचित्रैर्मनोरमैः।।महा० वन० 153,6.7.

1776 **ह्रीमूढानाम् (उ० 7.4.14.54)** ह्री+टा+मूढ+आम्; तत्पुरुष; विशेषण, षष्ठी, बहुवचन; लज्जाविमनस्कानाम् (प्रदीप); लज्जामुग्धानाम् यक्षाङ्गनानाम् (चरित्र०); लज्जाविधुराणाम् (संजी०); लज्जाव्याकुलत्वात् तासाम् (पंचिका); ह्रिया लज्जया मूढानां मूर्खाणां कार्याकार्यानभिज्ञानां यक्षस्त्रीणां (सुबोधा); ह्रिया मूढाः। तासाम्। लज्जा स्त्रियों का स्वाभाविक गुण है। अपने प्रेमी में अनुरक्त होती हुई भी वे लज्जा से परिव्याप्त रहती हैं। देखो माल० 4.8; चाणक्यनीति 1.17 आदि। मूढ—√मुह्+क्त। तुलना करो—(शिशुपालवध 3.45)—

रतौ ह्रिया यत्र निशाम्य दीपाञ्जालं गताभ्योऽधिगृहं गृहिण्यः।
बिभ्युर्विडालेक्षणभीषणाभ्यो वैदूर्यकुड्मेषु शशिद्युतिभ्यः।।

दुराव—छिपाव और सभ्यता की लक्ष्मण रेखाओं के मिट जाने पर लाज से यक्षाङ्गनायें किंकर्तव्यविमूढ़ हो उठती हैं। इसीलिये वे फेंकती हैं रत्नप्रदीप पर; पर पता नहीं उस मनोदशा में वह पड़ता कहाँ है? गलत जगह पर उस मुट्ठी भर चूर्ण के पड़ने के कारण अथवा रोशनी के न बुझने की वजह से अथवा सारी कोशिश बेकार जाने की वजह से लाज के मारे गड़ी जा रही हैं। मोहपरवश हैं। बुद्धि कुछ काम करती नहीं दिखाई देती। 'मूढ़' शब्द की व्युत्पत्ति ही है—'मुह्यतिस्म'—'√मुह् वैचित्र्ये' (दिवादिः)। ततौ "गत्यर्था—(3.4.72) इति क्तः (रामाश्रमी)"। फिर है भी मूढ़ बालार्थक 'मूढ़स्तन्त्रितबालयोः' (विश्वप्रकाश)। रत्न-प्रदीपों पर मुट्ठी भर चूर्ण फेंकना बालता नहीं तो और क्या है?

●●●

# परिशिष्टः रामगिरि पर प्रस्तुत लेखक की खोज का सारांश

कालिदास के पूर्व यद्यपि किसी कवि ने रामगिरि का उल्लेख नहीं किया, किन्तु कालिदास के परवर्त्ती जैनकवि रविश्रेणाचार्य (पउमचरिअ 40:16–17), जिनसेन (हरिवंशपुराण 46.18) तथा उग्रादित्य (कल्याणकारक, शोलापुर, 1940) ने इसका वर्णन किया है। मेघदूत के अनुकरण पर रचित जिनसेन के पार्श्वाभ्युदय (46) में 'रामगिरि' को 'रामशैल' कहा गया है–

भूयश्चानुस्मर सिधिधुषः कार्यसिद्ध्यै प्रयत्य
प्रायेणेष्टां महति विधुरे देवताऽनुस्मृतिर्नः।
सिद्धिक्षेत्रं शरणमथवा गच्छ तं **रामशैलं**
वन्द्यैः पुंसां रघुपतिपदैरङ्कितं मेखलासु।।

यह श्लोक मेघदूत के प्रथम श्लोक का पादपूरणार्थ समस्यामूलक पद्य है–

कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारप्रमत्तः
शापेनास्तंगमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः।
यक्षश्चक्रे जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु
स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु।।

इस पर्वत की स्थिति के सम्बन्ध में विद्वद्गण विशद अनुसन्धानात्मक दृष्टिकोण रखते हुए भी प्रत्यभिज्ञानात्मक मतैक्य स्थापित नहीं कर सके हैं।

भगवान् श्रीराम तथा भगवती जानकी का रामगिरि से सम्बन्ध उनके वनवास के समय रहा होगा। इसी पर वे सघन वृक्षों की छाया में आश्रम बना कर रहे होंगे, किन्तु वाल्मीकि रामायण आदि किसी भी रामकथात्मक ग्रन्थ में रामगिरि पर राम का निवास वर्णित नहीं है।

**रामगिरि अर्थात् चित्रकूट**–चित्रकूट पर राम के निवास की चर्चा विगत पृष्ठों में की गयी है। महाकवि के काव्य के अनेक टीकाकार रामगिरि को चित्रकूट का ही उपलक्षक मानते हैं–

(क) रामगिरिः चित्रकूटः न तु ऋष्यमूकः। तत्र सीतायाः वासाभावात् (वल्लभदेव);

(ख) रामेण दाशरथिना उपलक्षितो गिरिः चित्रकूटः पर्वतः (चरित्रवर्धन);

(ग) रामगिरिः तत्रस्थाश्रमवनेषु चित्रकूटपर्वततपोवनेषु (मेघराजसाधु);

(घ) रामगिरेः चित्रकूटस्य आश्रमेषु (मल्लिनाथ);

(ङ) रामगिर्याश्रमेषु चित्रकूटनामगिरितपोवनेषु (सुमतिविजय)।

टीकाकारों के सुस्पष्ट उल्लेख और रामायण के प्रमाण के बावजूद चित्रकूट को बाँदा ज़िले में सिद्ध करने की बद्धमूल परम्परा के कारण आधुनिक विद्वान् दिग्भ्रमित हुए हैं तथा उनका यह तर्क रहा है कि चित्रकूट (बाँदा ज़िले का) तो विपरीत दिशा में सुदूर उत्तर में है। वह रामगिरि कैसे हो सकता है। यदि ये विद्वान् दण्डकारण्यक चित्रकूट की स्थितिं का सही ज्ञान प्राप्त कर पाते, तो गतानुगतिक टीकाकारों के मत के खण्डन का साहस न कर पाते और रामगिरि पर विवाद न होता। विगत विवेचन से यह स्पष्ट है कि रामायण के अरण्यकाण्ड में वर्णित चित्रकूट बस्तर का चित्रकूट है (बाँदा के चित्रकूट से उसकी भ्रान्ति नहीं होनी चाहिए) जिसकी शाखा दक्षिण बस्तर तक है। यह दक्षिणी शाखा भी रामायणयुग में चित्रकूट के नाम से जानी जाती रही होगी। कालिदास के रामगिरि की यही उपलक्षक है। इसके प्रत्यभिज्ञान के पूर्व रामगिरि–विषयक अन्य प्रकल्पनाएँ प्रस्तुत की जा सकती हैं। जिन पर आधुनिक विद्वानों की अधिक आस्था है–

(क) रामगिरि विदर्भ, का रामटेक है (विल्सन, नंदगिरकर, राय देवी प्रसाद, मिराशी, क्षितीशचन्द्र चट्टोपाध्याय, वासुदेवशरण अग्रवाल, भगवतशरण उपाध्याय आदि)।

(ख) रामगिरि दक्षिण कोसल (छत्तीसगढ़) का रामगढ़ है (गणपति जानकीराम दुबे, हरप्रसाद शास्त्री, एम० वेंकटरमैय्या, पार्जीटर, वी०के० परांजपे प्रभृति)।

उपर्युक्त मतों की वहुप्रसिद्धि के बावजूद इनमें एक दोष स्पष्टतः प्रतीत होता है कि दोनों ही पक्षधरों ने विदर्भ तथा दक्षिण कोसल को रामगिरि सिद्ध करने के लिए दण्डकारण्य के अन्तर्गत परिगणित किया है; क्योंकि इन-इन क्षेत्रों को दण्डकारण्य स्वीकार किए बिना रामगिरि सिद्ध नहीं हो सकता था। तथ्यों से यह सुप्रमाणित है कि रामगिरि दण्डकारण्य के ही अन्तर्गत था—

(क) **रामगिरिः दण्डकान्तप्रसिद्धः** (स्थिरदेव);

(ख) **रामगिरिः दण्डकारण्यं तस्य आश्रमाः रामगिर्याश्रमाः तेषु** (लक्ष्मीनिवास);

(ग) **रामगिरिः दण्डकारण्ये प्रसिद्धः तस्य आश्रमेषु रामगिरौ वसतिं कृतवान्** (सारोद्धारिणी)।

प्रमाणों से यह सुस्थापित है (द्रष्टव्य—3.3) कि विदर्भ या दक्षिणी कोसल कभी दण्डकारण्य के अन्तर्गत नहीं थे। नाट्यशास्त्र (14.59-61) व मार्कण्डेय पुराण के अन्तर्गत प्रस्तुत दक्षिणापथ के जनपदों में कोसल, महाराष्ट्र, विदर्भ व दण्डक की पृथक्-पृथक् सत्ता निर्विवाद है—

महेन्द्रो मलयः सह्यो मेकलः पलर्पिंज़रः।
एतेषु ते श्रिता देशाः स ज्ञेयो दक्षिणापथः।।
कोशलास्तोशलाश्चैव कलिङ्गा यवनोऽशलाः।
द्रविड़ान्ध्रा महाराष्ट्रा वैष्णा वै वनवासजाः।।
दक्षिणस्य समुद्रे तु तथा विन्ध्यस्य चान्तरे।
ये देशास्तेषु युञ्जीत दाक्षिणात्यां तु नित्यशः।।
X X X
आभीराः सह वैशिक्या आढक्या शबराश्च ये।
पुलिन्दा विन्ध्यमौलेया वैदर्भा दण्डकैः सह।।

**दण्डकारण्य में रामगिरि**—दण्डकारण्य की सीमा सुपरिभाषित है (द्रष्टव्य 3.4) तथा इसी के अन्तर्गत रामगिरि अवस्थिति है। बहुत पहले पुस्तक लेखक ने महाकवि कालिदास की जन्मस्थिति पर पुनर्विचार (मेधा, रायपुर 1973, पृ० 81-100) करते हुए कोरापुट ज़िले (उड़ीसा) के रामगिरि को मेघदूत में वर्णित रामगिरि स्वीकार किया था; किन्तु अब पुष्ट प्रमाणों के कारण वह मत त्याज्य है तथा सम्प्रति लेखक का अभिमत है कि ........

**रामगिरि भद्राचलम तालुक में**—भद्राचलम से 44 मील दक्षिण-पूर्व में रामगिरि नामक पर्वत तथा ग्राम है। पर्वत में श्रीराम का अति प्राचीन मन्दिर है। यहाँ के देवता राम को कोलस (सौख्यपूर्ण) कहा जाता है। यह पर्वत धार्मिकों के आकर्षण का केन्द्र है तथा यहाँ के लोगों की यह मान्यता है कि श्रीराम ने सीतासहित यहाँ निवास किया था। (द्रव्टव्य, प्रस्तुत प्रवन्ध, 3.23)। कालिदास के मेघदूत में वर्णित रामगिरि यही है। इस मत के समर्थन में अधोलिखित प्रमाण प्रस्तुत किए जा सकते हैं—

(क) शिवपुराण (वम्बई, निर्णयसागर, 1908, पृ० 241) के सैंतीसवें अध्याय के अनुसार "रामगिरि गोदावरी नदी के तट पर था, जहाँ पर अगस्त्य की आज्ञा से श्रीराम ने शंकर की मूर्ति स्थापित की थी।'' विवेच्य रामगिरि भी गोदावरी के तट पर अवस्थित है। गोदावरी इसके दक्षिण पाद का प्रक्षालन करती है।

(ख) रविषेणाचार्य ने अपने ग्रन्थ पउमचरिअ (रचना 634 ई०) में लिखा है कि रामगिरि का प्राचीन नाम वंशगिरि था तथा राम की वसति के कारण उसका नाम रामगिरि पड़ गया—

रामेण यस्मात्परमाणि तस्मिन्
जैनानि वेश्मानि विधायितानि।
निर्नष्ट वंशाद्रिव च: स तस्मा–
द्रविप्रभो: रामगिरि: प्रसिद्ध:।।

(पउमचरिअ 40.45)

इस रामगिरि में सम्प्रति जैनसंस्कृति के अवशेष भी बिखरे हुए हैं।

(ग) आन्ध्रप्रदेश के विजगापट्टम जिले के रामतीर्थ ग्राम की 'दुर्गपंचगुफा' की भित्ति पर एक अभिलेख उत्कीर्णित है (A Report on South Indian Epigraphy, 1918, Appendix B, No., 831, P. 133)। यह अभिलेख परवर्ती पूर्वी चालुक्य वंश का है तथा चालुक्यनृपति विमलादित्य (1011 ई०–1022 ई०) के काल में लिखा गया था। अभिलेख के अनुसार देशीगण के त्रिकालयोगी सिद्दान्तदेव जैनसाधु तथा विमलादित्य के गुरु थे और वे अत्यधिक भक्तिभाव से इसी रामगिरि में आए थे। अभिलेख की एक पंक्ति में रामगिरि को 'रामकोण्डा' भी कहा गया है। 'कोण्डा' तेलुगु शब्द है, जो गिरि का ही पर्याय है। इस आधार पर यह सिद्ध होता है कि रामगिरि गोदावरी के तट पर अवस्थित आधुनिक रामगिरि ही है। मिराशी ने रामटेक को रामगिरि सिद्ध करने पर जिस यादव-शिखालेख का प्रमाण दिया था (JIH, Vo. 24, No. 1, April 1964, pp. 131-64) वह तेरहवीं शताब्दी का था। उससे प्राचीनतर शिलालेख (ग्यारहवीं शताब्दी) की अवाप्ति से उनका प्रमाण अपुष्ट हो जाता है।

(घ) राष्ट्रकूट अमोघवर्ष के समकालिक (तेरहवीं शताब्दी) उग्रादित्याचार्य ने 'कल्याणकारक' (शोलापुर, 1940) नामक अपना ग्रन्थ इसी रामगिरि पर रचा था–

वेंगीशत्रिकलिंगदेशजननप्रस्तुत्यसानूत्कट:
प्रोद्यद्वृक्षलतावितानिरतै: सिद्धैश्च विद्याधरै:।
सर्वे मन्दिरकन्दरोपमगुहाचैत्यालयालंकृते
रम्ये रामगिराविदं विरचितं शास्त्रं हितं प्राणिनाम्।

(उपसंहार)

वेंगी तथा त्रिकलिंग दण्डकारण्य अर्थात् प्राचीन बस्तर के सीमावर्ती जनपद थे, जिनका उल्लेख अनेकश: बस्तर के नागवंशी अभिलेखों में हुआ है (द्रष्टव्य–आदिवासी सामन्तवाद, दिल्ली, 1989, प्रस्तुत लेखक)। वेंगी गोदावरी के दक्षिणी तट के देश का वाचक है तथा त्रिकलिंग गोदावरी के पूर्वोत्तर क्षेत्र का आख्यापक है। विवेच्य रामगिरि वेंगी तथा त्रिकलिंग के मध्य भाग में अवस्थित है तथा उग्रादित्याचार्य ने अपने ग्रन्थ की रचना यहीं पर की थी।

(ङ) रामनाथ नन्द ने **जयपुरराजवंश्यावली** (मद्रास, 1943) में रामगिरि को शबरी नदी के तट पर अवस्थित बतलाया है–

अहो महाभाग्यमदृष्टमश्रुतं
यथा च सौराष्ट्र भुवो महाप्रभो।
निशाम्यतां रामगिरिप्रदेशतो
दिशि प्रतीच्यां शबरीनदीतटे।।

आज भी इस रामगिरि की पश्चिमी दिशा में शबरी नदी का प्रवाह है।

(च) रामगिरि की उपर्युक्त ऐतिहासिकता की पुष्टि बस्तर में प्रचलित आदिवासी लोक-गीतों से भी होती है, जिनमें रामगिरि का अनेकश: उल्लेख हुआ है। "कोर्क दहियाकरसना' के साथ गाए जाने वाले अधस्तन मुरिया लोकगीत में कृषकजीवन तथा कृषि की विविध पद्धतियों की प्रकल्पना है। इसमें यह कहा गया है कि दण्डकवन

में 'रामो' (रामगिरि) नामक पर्वत है—

दण्डपेण्डोय पेण्डोय रामो रामो
कोर्क पेहची वायकोम साँगो।
मिया वाय वाय पेहचतोरोम साँगों
कोर्क हाह वायकोम साँगो।।
(दण्डक वन में राम पहाड़ी रामगिरि
संगी, वहाँ हम वृक्ष काटने चलें।
तुम्हारे आने के पूर्व हमने काट डाला
संगी! अब कटे हुए वृक्षों को फैलाएँगे, साथ-साथ।)

(छ) बस्तर में प्राचीन काल से ही गिरिप्रकल्पक अभिधानों की परम्परा रही है। नलयुग (द्रष्टव्य—हीरालाल शुक्ल, प्राचीन बस्तर, नागपुर, 1976) के अभिलेखीय नाम कदम्बगिरि से लेकर आधुनिक लिंगागिरि (वीजापुर तहसील); सामगिरि (दन्तेवाड़ा तहसील), प्रतापगिरि (दन्तेवाड़ा तहसील), जैतागिरि (जगदलपुर तहसील) आदि अभिधानों को इस परम्परा में परिगणित किया जा सकता है। इस दृष्टि से रामगिरि अभिधान चौथी शताब्दी (नलयुग) से पूर्व का प्रतीत होता है तथा परवर्ती नाम उसी के सादृश्य पर विकसित हुए प्रतीत होते हैं।

(ज) रामगिरि को रामगिरि स्वीकार कर लेने पर प्राचीन टीकाकारों का यह मत भी सही प्रतीत होता है कि रामगिरि चित्रकूट है; क्योंकि चित्रकूट की ही शृंखला इस रामगिरि तक चली गयी है और बहुत सम्भव है कि रामायण-काल में चित्रकूट ही इसका अभिधान रहा हो।

(झ) सीतासहित राम ने पंचवटी तथा जनस्थान में चिरकाल तक निवास किया था। इस रामगिरि से पंचवटी की दूरी मात्र बासठ मील है। अतएव यहाँ 'जनकतनया' का निवास सम्भव है। इतर विद्वानों द्वारा प्रकल्पित या प्रत्यभिज्ञात 'रामगिरि' में यह वैशिष्ट्य नहीं मिलता।

(ञ) सम्प्रति इस रामगिरि को मेघदूत में वर्णित रामगिरि से समीकृत मानना चाहिए। मेघदूत में वर्णित रामगिरि-विषयक अधस्तन सभी विशेषताएँ इसमें मिलती हैं—

(i) जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु (1)
(ii) रघुपतिपदैरंकितं मेखलासु (1)
(iii) आश्रमेषु (1)
(iv) तुङ्गं शैलम् (12)
(v) अद्रेः शृङ्गंहरति पवनः (14)
(vi) आश्लिष्टसानुम् (2)
(vii) धातुराग (102)
(viii) स्निग्धच्छायातरुषु (1)
(ix) स्थानादस्मात्सरसनिचुलात् (14)
(x) प्रतनुषु नदीवीचिषु (101)
(xi) सिद्धिक्षेत्र (जैनकवियों द्वारा वर्णित)।

इस प्रकार मेघदूत में वर्णित रामगिरि वर्तमान रामगिरि से भिन्न नहीं है। जो आन्ध्रप्रदेश के खम्मम जिले के भद्राचलम तालुक में स्थित है।

• • •

# Part-II
# Information Theoretical Data
# on
# Meghadūta

*In this Part, Numbers in round brackets at the end of an entry is a reference to the serial number of phrases of the first part, so that the readers may find various forms of a word (with सुबन्त और तिङन्त) in the first part of the dictionary.*

# अ

**अध्वश्रमपरि-** (पू. 17.2.38)
**-अध्वा** (पू. 48.1.14)
**अन्** (4 वारम्) "अन्—" पू. 42.4.39; उ. 18.2.17; 54.1.4; "—अन्—" पू. 16.1.12
**अनति-** (उ. 18.2.24)
**अनतिप्र-** (उ. 18.2.25)
**अनतिप्रौढ-** (उ. 18.2.26)
**अनतिप्रौढवंश-** (उ. 18.2.27)
**अनतिप्रौढवंशप्र** (उ. 18.2.28)
**-अनभि-** (पू. 16.1.27)
**-अनभिज्ञैः** (पू. 16.1.28)
**अनल्प-** (पू. 42.4.43)
**अनल्पाभि-** (पू. 42.4.44)
**अनि-** (उ. 7.2.26)
**अनिभृत-** (उ. 7.2.27)
**अनु** (15 वारम्) "अनु—" पू. 3.2.20; 10.1.6; 21.2.22; 31.2.26; उ. 6.2.8; 6.3.18; 36.2.15; 54.2.26; "अनु—" पू. 13.1.8; 32.3.42; 50.3.85; उ. 2.1.8; 8.4.54; 23.4.60; "—अनु" पू. 13.2.25
**-अनुकूलः** (पू. 32.3.46)
**-अनुकृति** (उ. 8.4.69)
**-अनुकृतिनिपुणाः** (उ. 8.4.70)
**अनुक्रोश-** (उ. 54.2.29)
**-अनुग-** (पू. 50.3.104)
**-अनुगमधु-** (पू. 50.3.105)
**-अनुगमधुकर-** (पू. 50.3.106)
**-अनुगमधुकरश्री-** (पू. 50.3.107)
**-अनुगमधुकरश्रीमुषाम्-** (पू. 50.3.108)
**अनुचित-** (उ. 54.1.9)
**अनुचितप्र-** (उ. 54.1.10)
**अनुचितप्रार्थना-** (उ. 54.1.11)
**अनुतट-** (उ. 6.2.11)
**-अनुविद्धम्** (उ. 2.1.15)
**-अनुरूपम्** (पू. 13.1.19)
**-अनुसरण-** (उ. 23.4.67)
**-अनुसरणक्लिष्ट-** (उ. 23.4.69)
**-अनुसरणक्लिष्टकान्तेः** (उ. 23.4.70)
**अन्तः** (8 वारम्) "अन्तः—" पू. 20.3.33; उ. 1.3.31; 20.3.29; "—अन्त—" पू. 25.3.25; उ. 16.4.40; 32.4.53; "—अन्तः—" पू. 18.1.3; उ. 49.1.2
**-अन्ततः** (उ. 48.3.28)
**अन्तर्** (3 वारम्) "अन्तर्—" पू. 3.2.16; "—अन्तर्—" उ. 10.1.3; 50.3.27
**-अन्तरः** (पू. 29.3.33)
**-अन्तरात्मा** (उ. 32.4.57)
**-अन्तर्भवन-** (2 वारम्) "अन्तर्भवन—" उ. 20.3.32; "—अन्तर्भवन—" उ. 10.1.16
**-अन्तर्भवनानि-** (उ. 10.1.17)
**-अन्तर्भवननिधयः** (उ. 10.1.18)
**-अन्तर्हासम्** (उ. 50.3.31)
**-अन्तःस्तनित-** (पू. 25.3.38)
**-अन्तःस्तनितसु-** (पू. 25.3.39)
**-अन्तःस्तनितसुभगम्** (पू. 25.3.40)
**-अन्तःस्फुरित-** (उ. 16.4.46)
**-अन्तस्फुरिततडितम्** (उ. 16.4.47)
**-अन्ताः** (2 वारम्) पू. 8.1.11; 24.3.52
**-अन्ते** (3 वारम्) उ. 14.3.26; 19.2.13; 35.3.26
**अन्य-** (उ. 22.4.40)
**अन्यथा-** (पू. 3.3.36) अन्यथाभूता (संजी.)
**-अप-** (8 वारम्) पू. 17.3.53; 23.3.24; 27.3.31; 28.4.64; 47.3.27; उ. 9.3.46; 15.4.47; 34.1.2
**-अपगत-** (उ. 15.4.53)
**-अपगतशुचः** (उ. 15.5.54)
**-अपगम-** (उ. 9.3.65)
**-अपगमवि-** (उ. 9.3.66)
**-अपगमविशदैः** (उ. 9.3.67)
**-अपनयन-** (पू. 27.3.50)
**-अपनयनरुजा-** (पू. 27.3.51)
**-अपनयनरुजाक्लान्त-** (पू. 27.3.52)
**-अपनयनरुजाक्लान्तकर्ण-** (पू. 27.3.53)
**-अपनयनरुजाक्लान्तकर्णोत्पलानाम्** (पू. 27.3.54)
**अपरि-** (पू. 5.3.40)
**-अपाङ्ग-** (उ. 34.1.10)
**-अपाङ्गप्र-** (उ. 34.1.11)

-अल्पभासम् (उ. 20.3.41)
-अल्पाभि- (पू. 42.4.46)
-अल्पाभ्यसूयः (पू. 42.4.47)
अल्पाल्प- (उ. 20.3.39)
-अल्पी- (पू. 31.3.35)
-अल्पीभूते (पू. 31.3.39)
अव (13 वारम्) "अव—" पू. 18.3.55; 49.1.6; उ. 39.3.41; 48.1.9; "—अव—" पू. 14.4.50; 23.4.58; 30.3.44; 34.4.47; 38.1.12; उ. 9.2.35; 30.4.48; 47.2.14; 53.1.4
-अवकाशाम् (उ. 30.4.70)
-अवधूतैः (पू. 38.1.16)
अवनि- (उ. 27.4.49)
-अवलम्बाः (उ. 9.2.42)
-अवलेपान् (पू. 14.4.57)
-अवसितम् (उ. 53.1.8)
-अवस्थया (पू. 30.3.51)
-अवस्थासु (उ. 47.2.18)
-अवस्येत् (पू. 23.4.62)
-अवशेषाः (पू. 34.4.51)
अवि (8 वारम्) "अवि—" पू. 9.2.21; 9.2.31; 25.2.18; 37.4.40; उ. 40.3.36; 41.2.22; 51.2.20; "—अवि—" उ. 38.1.7
अविरत- (उ. 41.2.23)
अविरतोत्- (उ. 41.2.24)
अविहत- (पू. 9.2.32)
अव्या- (2 वारम्) पू. 9.2.22; उ. 40.3.37
-अशोक (उ. 17.1.2)
अश्रु- (2 वारम्) उ. 41.2.14; 45.4.63
-अंशोः (उ. 28.2.40)
असकल- (उ. 23.3.51)
असित- (उ. 51.2.13)
-असूयः (पू. 42.4.92)
-अस्त- (उ. 32.1.4)
अस्तङ्गमित- (पू. 1.2.27); प्रतिहतः (चरित्र.); अस्तङ्गमितमित्येकं पदम् (प्रदीप); 'द्वितीया' इतियोगविभागात् समासः (संजी.)
अस्तम् (2 वारम्) "अस्तम्—" पू. 1.2.24; "—अस्तम्—" उ. 23.3.43; अस्तमिति मकारान्तमव्ययमिदम् (प्रदीप, संजीवनी)
-अस्ता- (उ. 32.1.14)
-अस्ताभरणम् (उ. 32.1.15)
-अस्य (पू. 13.3.39)
-अस्यन्ती (उ. 26.2.17)
-अस्तम् (पू. 42.3.19)
-अस्त्रेण (उ. 41.2.12)
-अहम् (उ. 10.1.23)

## आ

आ (94 वारम्) उपसर्ग; आ—पू. 2.3.51; 8.1.2; 8.2.27; 10.3.43; 11.3.29; 12.1.1; 12.1.9; 12.3.31; 15.3.37; 16.1.2; 16.3.56; 17.1.2; 18.2.21; 20.2.29; 21.3.31; 22.3.26; 24.2.32; 24.3.43; 26.1.2; 33.4.36; 37.1.7; 37.4.33; 38.4.48; 48.1.1; 49.3.31; 49.1.2; उ. 4.1.1; 5.1.6; 5.3.29; 5.4.54; 7.2.32; 8.2.24; 12.4.52; 15.4.43; 24.1.1; 26.3.48; 28.1.1; 30.2.19; 30.4.40; 34.3.48; 38.2.27; 39.1.2; 44.1.2; 44.3.30; 45.1.2; 46.3.27; 52.1.1; —आ—पू. 1.4.60; 3.1.7; 3.3.28; 3.4.41; 4.1.2; 4.1.10; 4.4.54; 4.4.60; 5.4.47; 6.1.7; 9.2.19; 10.3.22; 22.4.45; 23.3.36; 24.2.21; 29.2.47; 32.2.13; 36.1.8; 39.2.32; 40.2.9; 42.4.29; 44.4.40; 46.2.20; 48.3.32; 48.3.39; 39.1.7; 39.4.76; उ. 10.3.41; 10.4.68; 14.4.43; 14.4.45; 24.1.12; 13.1.7; 17.2.12; 26.3.36; 27.1.3; 31.4.40; 32.1.5; 34.2.24; 37.2.17; 40.2.19; 40.3.34; 40.4.50; 42.1.2; 45.1.25; 47.2.24; 53.2.16
आकाश- (उ. 45.1.8)
आकाशप्र- (उ. 45.1.9)
आकाशप्रणि- (उ. 45.1.10)
आकाशप्रणिहित- (उ. 45.1.11)

**-आलुम्पन्ति** (उ. 9.4.80)
**-आलोके** (2 वारम्) पू. 3.3.32; 40.2.13; पू. 3.3.32 दर्शने (चरित्र. संजी.) 'आलोके दर्शने धातौ भेरीपटहमानकावित्यमरः' (चरित्र.)
**-आवर्त्त-** (पू. 29.2.53)
**-आवर्त्तकानाम्** (पू. 6.1.11)
**-आवर्त्तनाभेः** (पू. 29.2.54)
**आविः-** (पू. 21.2.10)
**आविर्भूत-** (पू. 21.2.14)
**आविर्भूतप्रथम-** (पू. 21.2.15)
**-आवृत्तः** (पू. 42.4.33)
**आशा-** (पू. 9.3.41)
**-आशाम्** (पू. 28.1.10)
**-आश्रम-** (उ. 40.2.29)
**-आश्रमस्थः** (उ. 40.2.30)
**-आश्रमेषु** (पू. 1.4.63) अत एवैकत्रानवस्थानं सूचितमाश्रमेष्विति बहुवचनेन (मल्लि.) मुनिगृहाः (चरित्र.)
**आश्लिष्ट-** (पू. 2.3.54) आलिङ्गित (चरित्र.), आक्रान्त (संजी.)
**-आश्लेष-** (2 वारम्) पू. 3.4.49; उ. 45.1.35; आलिङ्गन (चरित्र., सजी.)
**-आश्लेषप्र-** (पू. 3.4.50)
**-आश्लेषप्रणयिनि** (पू. 3.4.51)
**-आश्लेषहेतोः** (उ. 45.1.36)
**-आश्वस्ताम्** (उ. 37.2.21)
**-आस-** (उ. 13.3.38)
**-आसन्ने** (पू. 40.1.6)
**-आसन्नौ** (उ. 17.2.16)
**-आसयोग्यम्** (उ. 13.3.49)
**आसार-** (पू. 17.1.19)
**आसारप्र-** (पू. 17.1.10)
**आसारप्रशमित-** (पू. 17.1.11)
**आसारप्रशमितवन-** (पू. 17.1.12)
**आसारप्रशमितवनोप-** (पू. 17.1.13)
**-आसारैः** (पू. 46.2.24)
**-आसैः** (पू. 38.1.3)
**-आस्ते** (उ. 18.4.61)
**-आस्य** (उ. 36.2.16)
**-आस्वादः** (पू. 44.4.44)

## इ

**इच्छा-** (उ. 28.3.48)
**-इच्छाम्** (पू. 39.3.44)
**-इत-** (पू. 41.4.46)
**-इतस्य-** (पू. 30.1.18)
**-इतार्थ-** (पू. 41.4.56)
**-इतार्थकृत्याः** (पू. 41.4.57)
**इत्थम्-** (उ. 33.2.13)
**-इत्य** (2 वारम्) पू. 12.3.32; उ. 5.1.7.
**इन्द्र** (3 वारम्) इन्द्र—उ. 16.1.7; इन्द्र—पू. 49.4.43; उ. 1.1.8.
**-इन्द्रचापम्** (उ. 1.1.12)
**-इन्द्रनीलम्** (पू. 49.4.50)
**इष्ट-** (उ. 4.2.27)
**इष्टसम्-** (उ. 4.2.31)
**इष्टसंयोग-** (उ. 4.2.32)

## ई

**-ईक्षणा** (उ. 21.2.21)
**-ईक्षणीयः** (उ. 16.2.17)
**-ईक्षणीयम्** (पू. 2.4.63)
**-ईक्षणीयाम्** (पू. 18.3.44)
**-ईक्षणे** (उ. 43.1.6)
**-ईक्षमाणः** (पू. 22.1.13)
**-ईक्षया** (पू. 17.3.54)
**-ईक्षितानि** (पू. 43.4.48)
**-ईक्षिष्यन्ते** (2 वारम्) पू. 8.2.19; 49.3.25
**-ईक्षेत** (पू. 8.3.46)
**-ईक्ष्य** (3 वारम्) उ. 15.4.59; 16.4.37; 39.2.31
**-ईक्ष्यम्** (पू. 15.1.18)
**-ईक्ष्यमाणः** (पू. 36.1.14)
**ईप्सित-** (उ. 53.4.44)

## उ

